# उपसंहार

हम देखते हैं कि मुसलमानी और ईसाई मत के सिद्धान्त यहूदी मत से लिये गये हैं। ईसाई मत के कुछ उपदेश बौद्ध धर्म से भी लिये गये हैं। यहूदी मत के सिद्धान्त जरदुश्ती मत से निकले सिद्ध हो सकते हैं। जर-दुश्ती और बौद्ध धर्म दोनों का पता सीधा वैदिक धर्म तक चलता है। क्या इसी प्रकार वैदिक धर्म का भी उद्गम किसी दूसरे मत से दिखाया जा सकता है? कदापि नहीं, क्योंकि प्रोफेसर मोक्षमूलर जिन्होंने जीवन भर वेदों का अध्ययन किया तथा जिनके समान तुलनात्मक धर्म विज्ञान का ज्ञाता कदाचित् ही कोई विद्वान् हुआ हो, लिखते हैं :—

"केवल वैदिक धर्म ही ऐसा धर्म है जिसकी उन्नति बिना किसी बाहर के प्रभाव के हुई है। ·······इबरानियों अर्थात् यहूदियों के मत में भी बैवेलियन, फैनेशियन और कुछ पीछे फारस निवासियों के प्रभाव का पता चला है।"*

वैदिक धर्म की उत्पत्ति केवल दो प्रकार से बतलाई जा सकती है। (१) या तो यह मान लिया जावे कि वैदिक ऋषियों पर ईश्वरीय ज्ञान का प्रकाश हुआ। (२) या यह समझना चाहिये कि उन्होंने बिना किसी की सहायता के केवल अपनी बुद्धि बल से वैदिक धर्म को रच लिया।

वेदों को ईश्वरीय ज्ञान न मानने वाले ग्रन्थकार भी इस बात को स्वीकार करते हैं कि ईश्वर सम्बन्धी विचार, जो धर्म का प्रधान अङ्ग है, मनुष्य के मतिष्क में स्वयं नहीं उत्पन्न हो सकता। डाक्टर फ्लिन्ट Dr. Flint अपने Theism' नामक पुस्तक में लिखते हैं :—

"जो लोग आस्तिक हैं परन्तु ईसाई मत या ईश्वरीय ज्ञान को नहीं मानते उनका ईश्वर वही है, जिसका अब्राह्म, इसहाक और याकूब ने उपदेश किया। इन प्राचीन यहूदी आचार्यों से परम्परागत ऐतिहासिक प्रणाली द्वारा परमेश्वर का ज्ञान हम तक पहुंचा है। हमने उसको उन से

* India what can it teach us? page 129.

पैतृक सम्पत्तिवत् प्राप्त किया है। यदि वह हम तक इस प्रकार न पहुँचा, यदि हम उस समाज में हुये होते, जिसमें फैला हुआ था तो इसमें कोई सन्देह नहीं कि हमें उसका स्वयम् ज्ञान कभी न होता।"*

कुरान में लिखा है कि "प्रत्येक बालक प्राकृतिक धर्म में जन्म ग्रहण करता है, परन्तु उसके मां बाप उसे यहूदी या ईसाई या पारसी बना देते हैं।" इस सिद्धान्त का वर्णन करते हुये डाक्टर फ्लिण्ट कहते हैं कि यह बात ठीक नहीं है। कोई बालक प्रकृति के धर्म में उत्पन्न नहीं होता। वह निपट अज्ञान में जन्म ग्रहण करता है। यदि उसे प्रकृति के ऊपर ही छोड़ दिया जावे तो वह उतना धार्मिक सत्य भी न जान सकेगा जितना महाअज्ञानी माता पिता उसे सिखा सकते हैं।"**

जिन पाठकों ने पिछले दो अध्यायों पर विचार किया है उनमें से बहुत से सम्भवतया हम से इस बात में सहमत होंगे कि परमेश्वर का विचार, जिसकी बाइबिल में शिक्षा दी गई है जन्दावस्ता द्वारा वेदों से लिया गया है और अब्राहम् मूसा व याकूब के पैदा होने से बहुत पहले वैदिक ऋषिगण अनादि एवम् सर्वव्यापक परमेश्वर की उपासना करते तथा वैसा ही करने के लिये सबको उपदेश देते थे। अतएव हम डाक्टर फ्लिण्ट के वाक्यों को कुछ आवश्यक परिवर्तन के पश्चात् दुहराने तथा यह कहने में तनिक भी संकोच नहीं करते कि—"हम में से सब लोगों का परमेश्वर, जो उसे मानते हैं अर्थात् उनका भी जो वेदों को नहीं मानते और उनका भी जो किसी ईश्वरीय ज्ञान को नहीं मानते, वही है जिसका अग्नि, वायु आदित्य और अंगिरा ने उपदेश किया है। परम्परागत ऐतिहासिक प्रणाली द्वारा बिना किसी रुकावट के इन आदि वैदिक ऋषियों का ज्ञान हम तक पहुँचा। हमने उसको उनसे पैतृक सम्पत्तिवत् प्राप्त किया है। यदि यह हम तक न पहुंचता, यदि हम ऐसे समाज में न हुये होते, जिसमें वह फैला हुआ था, तो निस्सन्देह हम स्वयम् उसे कभी प्राप्त नहीं कर सकते थे।"

* Flint's Theism p. 19

** फ्लिण्ट पुस्तक पृ० २०

आधुनिक समय के विचारशीलों को ऐसी धारणा है कि अन्य समस्त संस्था और विचारों के समान ईश्वर ज्ञान की उत्पत्ति भी विकासवाद की सहायता से की जावे अर्थात् यह कि प्रारम्भ में कुछ अनगढ़ विचार थे और पीछे क्रमशः और लगातार उन्नति होती आई। डाक्टर फ्लिण्ट केवल यहूदी, ईसाई और मुसलमानी मत को आस्तिक मानते हैं। इन तीन मतो का उल्लेख करते हुये मुसलमानी मत के सम्बन्ध में वे लिखते हैं :—

"यद्यपि मुसलमानी मत सब से पीछे प्रकट हुआ तथापि वह सबसे कम उन्नत और सबसे कम परिपक्व है। ईश्वर के विचार को जिसे उसने दूसरों से लिया था उन्नत और अभ्युदित बनाने के बदले उलटा दूषित और अस्तव्यस्त कर डाला *।"

---

* परमेश्वर के विचार के सम्बन्ध में हम विकासवाद का इन अर्थों में विरोध नहीं करते कि काल की गति और सदैव उन्नतिशील ज्ञान के द्वारा हमें ईश्वरीय गुणों को उत्तरोत्तर अधिक समझने की योग्यता प्राप्त होती जाती है। यहाँ हम डाक्टर फ्लिण्ट के (Theism) से कुछ शब्द उद्धृत करते हैं :—

"सहस्रों वर्ष पूर्व ऐसे मनुष्य थे जो बहुत ही साधारण शब्दों में कहते थे कि ईश्वर सर्वशक्तिमान है। ईश्वर पर विश्वास रखने वाला मनुष्य इस बात को अवश्य स्वीकार करेगा कि आधुनिक ज्योतिष सम्बन्धी अन्वेषणायें उससे अधिक ईश्वर विषयक ज्ञान उत्पन्न कराती हैं, जितना कि किसी प्राचीन विद्वान् वा इबरानी लोगों कोगों को हो सकता था। बहुत समय हुआ जब मनुष्य ने परमेश्वर की बुद्धिमत्ता पर विश्वास किया था। यह बात प्रत्येक समझदार आस्तिक को माननी पड़ेगी कि विज्ञान के अनेक अविष्कारों से मनुष्य के विचार ईश्वर के ज्ञान की महिमा के विषय में बहुत ठीक और विस्तृत हो जाते हैं, जिससे यह जानने में सहा-

मि० ग्रान्ट एलिन Mr. Grant Allen विकासवाद के पूर्ण पक्ष-

पाती होते हुये भी ईसाई मत के सम्बन्ध में ऐसी ही सम्मति प्रकट करते हैं कि :—ईसाइयों ने ईश्वर सम्बन्धी विचार यहूदियों से लेकर उसे बिगाड़ डाला। वे कहते हैं—"ईसाइयों ने यह महत्वपूर्ण विचार यहूदियों से लिया और उचित शब्दों में यह कहा जा सकता है कि पुत्र और पवित्र आत्मा को मिलाकर उस विचार को ईसाइयों ने बिगाड़ दिया, क्योंकि ऐसा करने से यहूदियों के ईश्वर की एकता भ्रष्ट हो गई।

पाँचवें अध्याय के दूसरे और चौथे अध्याय के पाँचवें अंश में हम दिखा चुके हैं कि परमेश्वर का विचार वेदों से जन्दावस्ता और जन्दावस्ता से बाइबिल में जाने से कुछ उन्नत नहीं हुआ उलटा, बिगड़ गया।

प्रो० मोक्षमूलर अपने ग्रन्थ भाषा-विज्ञान Science of Language में धर्म के इतिहास की इस विचित्र बात पर इस प्रकार लिखते हैं — "मेरा विश्वास है कि जितना हम पीछे को हटते हैं और जितने हम हर एक धर्म के सबसे प्राचीन मूल की जाँच करते हैं उतना ही अधिक शुद्ध ईश्वर सम्बन्धी विचार और हर एक नये धर्म के संस्थापक का उतना ही अधिक शुद्ध भाव हम पावेंगे।*" विकासवाद के मानने वाले

---

यता मिलती है कि हमारी पृथ्वी का अन्य लोकों के साथ क्या सम्बन्ध है? वह अपनी वर्त्तमान दशा में कैसे आई? उस पर विविध प्रकार के पौधे और जीव किस प्रकार पैदा किये गये? उनके द्वारा वह किस प्रकार सुसज्जित और उन्नत हुई? ये किस प्रकार विकसित और विभाजित हुये? उनकी आवश्यकतायें किस प्रकार पूर्ण की गईं?" (पृ० ५४-५५) डाक्टर फ्लिण्ट स्वीकार करते हैं कि—"मेरा यह विश्वास नहीं कि हम ईश्वर के सम्बन्ध में कोई नवीन सत्य खोज सकेंगे।" विकासवाद पहिले बीज वा अंकुर का होना मानता है, वही ज्ञान के अंकुर या बीज हम वेदों में पाते हैं।

* Evolution of the Idea of God p. 14.

इन घटनाओं का किस प्रकार समर्थन करेंगे जो उनके सिद्धान्तों से सर्वथा प्रतिकूल हैं ? *

जैसा कि पूर्व कहा जा चुका है हमें दो बातों में से एक स्वीकार करनी पड़ेगी अर्थात् या तो यह मान लिया जावे कि वैदिक ऋषियों पर ईश्वर के ज्ञान का प्रकाश हुआ, अथवा इस पर विश्वास किया जावे कि उन्होंने बिना किसी सहायता के ऐसा धर्म और फिलासफी गढ़ ली जो विशुद्ध और पूर्ण है, साधारण और महान् है; सत्य और युक्ति-युक्त है, जिससे दूसरे धर्मों के प्रवर्त्तक तथा आचार्यों ने अपने धार्मिक विचारों को लिया, जिसके द्वारा किसी न किसी रूप में मनुष्य मात्र के ऊपर प्रकाश और शान्ति का प्रचार हुआ, जिसने अन्धकार में मनुष्य को मार्ग दिखाया; भय में शक्ति प्रदान की और दुःख में सान्त्वना दी। हमको यह न भूलना चाहिये कि ये ऋषि लोग, जैसा कि सब ही मानते हैं अति प्राचीन और प्रारम्भिक समय में हुये थे, जबकि मानव-जाति अपनी बाल्यावस्था में थी। यह बात हम पाठकों ही पर छोड़ते हैं कि उपर्युक्त दोनों बातों में से जो अधिक युक्ति-संगत हो उसे वे स्वीकार करें। उनकी रुचि चाहे जिधर हो परन्तु हम आशा करते हैं कि वेद को समस्त धर्मों का मूल स्रोत सिद्ध करने के लिये पर्याप्त कथन किया जा चुका है। हमारी समझ में ऊपर की दूसरी बात को मानना धार्मिक इतिहास की गति के विरुद्ध है।

इस सम्बन्ध में एक ईसाई पादरी, फिलिप साहब Maurice Phillips of London Mission, Madras के उस व्याख्यान में से कुछ उद्धरण देना अनुचित न होगा जो उन्होंने वेदों की शिक्षा विषय पर सन् १८९३ में दक्षिणी अमेरिका शिकागो की धार्मिक महासभा Parliament of Religions में दिया था। वे कहते हैं:—

"हम देख चुके हैं कि वरुण की स्तुति में जो आर्य्यों के ईश्वर का सबसे प्राचीन नाम है, ईश्वर का सबसे ऊँचा विचार और पाप का

* Science of Language Voll. II. p. 467

अधिक से अधिक गहरा नैतिक भाव पाया जाता है।" वे आगे लिखते हैं:—

"यह स्पष्ट है कि (१) वैदिक धर्म के मूल तक जितना ऊँचा हम अपनी खोज को ले जाते हैं उतना ही शुद्ध और सरल ईश्वर का विचार हमको मिलता है (२) और जितना जितना समय की धारा के नीचे की ओर हम आते हैं उतना ही बिगड़ा हुआ और जटिल वह विचार पाया जाता है। इसलिये हम ये परिणाम निकालते हैं कि वैदिक आर्य्यों ने ईश्वरीय गुण और स्वभाव का ज्ञान सांसारिक अनुसार वा युक्ति से प्राप्त नहीं किया क्योंकि उस दशा में हमको वह बात जो आरम्भ में मिलती है अन्त में मिलनी चाहिये थी, इसलिये हमको ऐसा उत्तर ढूंढ़ना चाहिए जिससे (आरम्भ में) वरुण जैसे ईश्वर के शुद्ध ज्ञान का और उस लगातार अवनति का भी समाधान हो जावे जिसका अन्त ब्रह्मा में पाया जाता है और यह समाधान किस उत्तर से ऐसे अच्छे प्रकार हो सकता है जैसा इस सिद्धान्त से कि आरम्भ में ईश्वर द्वारा ज्ञान प्राप्त हुआ ?" *

एच॰ पी ब्लैवस्टकी के शब्दों को यहाँ हम फिर दुहरा सकते हैं कि "आर्य सैमी, या तुरानियों में ऐसा कोई, धर्म प्रवर्त्तक नहीं हुआ, जिसने किसी नये धर्म का प्रचार या नवीन सत्य का प्रकाश किया हो। ये समस्त प्रचार करने वाले हुये हैं, मौलिक आचार्य नहीं।" फिर धर्म का असली आचार्य कौन है ? 'एक ईश्वर' उसके अतिरिक्त और कौन हो सकता है ? ऐसा ही पतञ्जलि मुनि कहते हैं :—

"स पूर्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदात् ।"

"वह प्राचीन से प्राचीन ऋषियों का आचार्य है क्योंकि वह काल-बन्धन से मुक्त है।" (योग सूत्र १। १। २६)

---

* The Teaching of the Vedas by Maurice Phillips (Longman Green & Co.) p. 104.

जिन मुख्य-मुख्य धाराओं में होकर धर्म-नद निरन्तर बहकर आया है उनके किनारे-किनारे होकर हम धर्म के स्रोत की ओर चले हैं। कुरान और बाइबिल हमें जन्दावस्ता तक ले जाते हैं और जन्दावस्ता वेदों तक। वेदों से आगे हम नहीं बढ़ सकते। यहाँ आकर हमें ज्ञात होता है कि धर्म की धारा सदैव रहनेवाले हिम में लोप हो जाती है, जो स्वर्गीय आकाश से उसके ऊपर गिरता है। तो क्या अब हमारा यह कथन ठीक नहीं है कि—"वेद ही धर्मों का आदि स्रोत है"?

०००

ओ३म्

# आर्यसमाज कलकत्ता के संक्षिप्त विवरण एवं स्थायी क्रिया-कलाप

पूर्वांचल में अनेकानेक धार्मिक एवं सामाजिक गतिविधियों के केन्द्र-बिन्दु आर्यसमाज कलकत्ता की स्थापना १८८५ में हुई, किन्तु इसके स्थापना की पूर्वपीठिका इससे १३ वर्ष पूर्व ही बन गई थी जब १६ दिसम्बर १८७२ को स्वामी दयानन्द का कलकत्ता आगमन हुआ। स्वामी दयानन्द ब्राह्म समाजियों को ऋषि-मुनियों की विचारधारा से अलग होते देख रहे थे। उन्होंने निराकार ईश्वर का वर्णन, वेदों की महिमा, मूर्तिपूजा का खण्डन इत्यादि सभी धार्मिक स्थलों का स्पर्श किया और लोग स्वामी दयानन्द के मिशन से बहुत प्रभावित हुए! यहाँ सब संचित प्रभाव परवर्ती काल में आर्यसमाज की संचित निधि की तरह काम आया।

## शिक्षा प्रचार

आर्यसमाज ने सारे देश में स्कूल, कालेज, कन्या-पाठशाला, गुरुकुल इत्यादि का बड़ा व्यापक क्षेत्र बना लिया था। कम से कम कन्याओं और शूद्रों के शिक्षा देने में आर्यसमाज का प्रयास सर्वप्रथम और अद्वितीय रहा।

कलकत्ता इस विचारधारा से कैसे अछूता रह सकता था। यहाँ के आर्यसमाजी कार्यकर्त्ताओं के हृदय में शिक्षा की भावना बड़ी बलवती

रही। उस समय कलकत्ता में ईसाई मिशन के स्कूल थे किन्तु जिस हिन्दू समाज में १०-१२ वर्ष की लड़कियों का विवाह अनिवार्य समझा जाता था वहाँ लड़कियों के पढ़ने की बात उन्हें सीधा ख्रीस्तान बनाने जैसी लगती थी। उस समय लड़कियों को शिक्षा देने की बात सोच ही कौन सकता था? आर्यसमाज कलकत्ता के अधिकारियों में आर्य कन्या महाविद्यालय के संगठन के लिए दृढ़ भावना काम करने लगी थी।

स्वामी दयानन्द ने आर्यसमाज की स्थापना की, उसके १० नियम बनाये। उनमें अष्टम नियम है, अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए। नवम नियम है प्रत्येक को अपनी ही उन्नति में सन्तुष्ट न रहना चाहिए किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए। तृतीय नियम है, वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है। वेद का पढ़ना-पढ़ाना और सुनना-सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है। इन नियमों को एक साथ पढ़ने से विद्या का प्रचार, सबकी उन्नति में अपनी उन्नति का बोध और वेद प्रचार आर्यसमाज के नियमों में सम्मिलित है।

सन् १८८३ ई० में दीपावली के दिन जब स्वामी जी का देहावसान हो गया तो स्वामी दयानन्द के भक्तों के मन में उनकी स्मृति को चिरस्थायी करने के लिए शिक्षालय खोलने की बात आई थी। इसी क्रम में आर्यसमाज कलकत्ता ने सन् १९०२ ई० में नाई टोला में कन्या विद्यालय खोला। आर्यसमाजी कार्य-कर्त्ता, सेठसाहूकार दानदाता बहुमुखी प्रयास चला रहे थे। सन् १९०७ में आर्यसमाज के लिए भूमि ली गई। सन् १९१० ई० में आर्यसमाज का मन्दिर बना। उसी की एक कड़ी यह भी है कि १९०९ में कन्या-विद्यालय का भवन खरीदा गया। सेठ श्री किशनलाल पोद्दार की सूचना के अनुसार सन् १९०९ ई० में कन्या विद्यालय का भवन बनने निमित्त एक सभा हुई जिसमें निम्न रूप से दानी सज्जनों ने इसकी घोषणा की थी—

| | |
|---|---|
| १) श्री सेठ जुगलकिशोर बिड़ला | २५०००) |
| २) श्री सेठ छाजूराम चौधरी | २५०००) |

३) श्री सेठ जयनारायण पोद्दार २५०००)

४) श्री तुलसीदास दत्त २५०००)

विद्यालय की लड़कियों ने एक ऐसा गीत प्रस्तुत किया जिससे सेठ श्री छाजूराम चौधरी ने घर जाकर २५००० ) की राशि को ५०,००० ) कर दिया। सेठ श्री जुगल किशोर विड़ला ने उक्त राशि के अतिरिक्त ७५०००) देकर रानी विड़ला की स्मृति में २० न० विधान सरणी स्थित प्रसिद्ध आर्य कन्या महाविद्यालय का भवन बनवाया। कन्या विद्यालय के पृष्ठ भाग में जो भवन बना है उसके निर्माण में सेठ श्री गुरु प्रताप पोद्दार ने सेठ रघुमल चैरिटी ट्रस्ट से ७५०००) दिलवाने का प्रशंसनीय कार्य किया। श्री गुरुप्रताप पोद्दार रघुमल चैरिटी ट्रस्ट के ट्रस्टी थे और उनके प्रयत्न से ही इस राशि का मिलना सम्भव हो सका था। मकान का स्वामी आर्य महिला शिक्षा मण्डल ट्रस्ट कलकत्ता है। ट्रस्ट ने इस भवन में विद्यालय चलाया। इस समय आर्य कन्या महाविद्यालय में लगभग १६०० छात्राएँ ७० अध्यापिकाएँ हैं तथा महर्षि दयानन्द कन्या विद्यालय जिसकी स्थापना १९८० में हुई, इसी भवन में चलता है जिसमें लगभग २५० छात्राएँ एवं १२ अध्यापिकाएँ हैं। आर्य महिला शिक्षा मण्डल ट्रस्ट कलकत्ता कन्या विद्यालय की उन्नति के लिए, साथ ही महिलाओं में बहुविध शिक्षा प्रचार करने की दृष्टि से २४ सितम्बर १९३५ ई० को आर्य महिला शिक्षा मण्डल कलकत्ता के नाम से इस ट्रस्ट की रजिस्ट्री करायी गयी। इस ट्रस्ट का मुख्य उद्देश्य कन्या विद्यालय को अच्छी तरह से संचालित करना था। जिन व्यक्तियों ने मण्डल का निर्माण किया था उनके नाम हैं: १—सर छाजूराम जी चौधरी, २—राय रलाराम बहादुर, ३—सेठ जुगल किशोर जी बिड़ला, ४—सेठ नागरमल जी मोदी, ५—सेठ तुलसीदास जी दत्त, ६—सेठ दीपचन्द जी पोद्दार, ७—लाला हंसराज गुप्त एम० ए० बी० एल०, ८—श्री हरगोविन्द जी गुप्त। इन आजीवन ट्रस्टी के अलावा ३ वर्षों के लिए मण्डल के ७ ट्रस्टी आर्यसमाज कलकत्ता द्वारा निर्वाचित होते हैं तथा मंत्री

ओर प्रधान पदेन इस ट्रस्ट के सदस्य है। इस प्रकार वर्त्तमान में इस ट्रस्ट के आजीवन ट्रस्टी इस प्रकार हैं—श्रीलक्ष्मी निवास बिड़ला, सेठ किशन-लाल पोद्दार, श्री महेन्द्र मोहन चौधरी, श्री शिवचन्द्र राय अग्रवाल, श्री पूनम चन्द आर्य, (दिवंगत) श्रीसीताराम आर्य, श्रीदेवीप्रसाद मस्करा, एवं श्रीरुलियाराम गुप्त, सभी ट्रस्ट के आजीवन ट्रस्टी हैं। आर्यसमाज कलकत्ता द्वारा तीन वर्गों के लिए निर्वाचित सदस्यों के नाम इस प्रकार हैं—१—सर्वश्री लक्ष्मण सिंह, २—सुखदेव शर्मा, ३—यशपाल-वेदालंकार, ४—छबील दास सैनी, ५—श्रीमती विद्यावती दत्ता, ६—प्रो० उमाकान्त उपाध्याय, ७—राजेन्द्र प्रसाद जायसवाल, ८—श्रीनाथ दास गुप्त, ९—राजाराश जायसवाल। वर्त्तमान में इस मण्डल के प्रधान श्री किशन लाल पोद्दार और मन्त्री श्री रुलियाराम गुप्त हैं।

आर्य कन्या महाविद्यालय की प्रबन्ध समिति में इस समय श्री किशन लाल पोद्दार, अध्यक्ष, श्री सुखदेव शर्मा, मन्त्री एवं श्रीमती सरोजनी शुक्ला पदेन संयुक्त मन्त्री हैं। सदस्यगण श्री सीताराम आर्य, श्री पूनम चन्द आर्य, (दिवंगत) प्रो० उमाकान्त उपाध्याय, श्रीरामस्वरूप खन्ना, श्री शिवचन्दराय अग्रवाल, श्री डा० अतुल नारायण, श्री उपेन्द्र नाथ राय, श्री मती रेखा सेन एवं श्रीमती प्रभावती बनर्जी हैं।

## रघुमल आर्य विद्यालय

इस विद्यालय की स्थापना १९३६ ई० में की गई। इसका आरम्भिक नाम आर्य विद्यालय है। कन्याओं की शिक्षा की महत्ता को ध्यान में रखकर आर्य समाज के नेताओं, कार्यकर्त्ताओं ने कन्या विद्यालय की स्थापना १९०२ में ही कर दी थी। बालकों के लिए विद्यालय का अभाव न था, किन्तु यह न्यूनता अवश्य ही खटकती थी कि विशेष रूप से अछूत कहे जाने वाले वर्ग के बच्चों के लिए कोई विद्यालय न था। आर्यसमाज वर्णव्यवस्था गुण-कर्म-स्वभाव से मानता है, जन्म से नहीं। अतः आर्य समाजियों की निगाह में छूत अछूत का मसला केवल इस रूप में था कि अछूतों को कैसे वृहद् हिन्दू समुदाय का अंग बना लिया जाय।

इन्हीं सब उद्देश्यों की भूमिका में सन् १९३९ में आर्य विद्यालय की स्थापना हुई। इस स्थापना में इन सज्जनों का सहयोग रहा १—श्री विष्णुदासजी बांसल, २—सेठ दीपचन्द पोद्दार, ३—श्री हरगोविन्द गुप्त, ४—पं० श्री विद्या प्रसाद जी, ५—श्री मूलचन्द अग्रवाल, ६—श्री किशनलाल जी पोद्दार, ७—श्री लक्ष्मी प्रसाद जी। विद्यालय के वर्तमान भवन जो कि ३३ सी०, मदन मित्रा लेन में है, उसके इस स्वरूप में आने का श्रेय जहाँ आर्य विद्यालय ट्रस्ट, के उत्साही सदस्यों को है वहीं इसमें रघुमल चैरिटी ट्रस्ट के आदर्श दान का बड़ा महत्व है जो कि सेठ किशन लाल पोद्दार के सूझबूझ एवं दूरदर्शिता से सम्भव हो सका था। आर्य विद्यालय ट्रस्ट के वर्त्तमान ट्रस्टी हैं: १—श्री भगवती प्रसाद खेतान प्रधान २—श्री देवकीनन्दन पोद्दार, मन्त्री ३—श्री राजेन्द्र कुमार पोद्दार, ४—श्री नन्दलाल कानोड़िया, ५—श्री देवी प्रसाद मस्करा, ६—श्री सीताराम आर्य, ७—श्री रघुवीर प्रसाद गुप्त, ८—श्री कृष्णलाल खट्टर, ९—रिक्त।

विद्यालय की प्रबन्ध समिति इस समय अपूर्ण स्थिति में है। इस समय केवल ६ सदस्य हैं—श्री देवकीनन्दन पोद्दार, अध्यक्ष, २—श्री रघुवीर प्रसाद गुप्त; ३—श्री सुखदेव शर्मा, ४—प्रो० उमाकान्त उपाध्याय, ५—श्री रामलखन सिंह, ६—श्री किशोरी रमण तिवारी।

इस समय विद्यालय में लगभग ७०० छात्र एवं १८ अध्यापक हैं, ४ स्थान रिक्त। विद्यालय प्रबन्ध समिति के कुछ कानूनी दावपेचो की उलझन में पड़ने के कारण रघुमल आर्य विद्यालय अपने पुराने गौरवपूर्ण स्थान की रक्षा करने में असमर्थ हो गया है। इन परिस्थितियों को ध्यान में रखकर विद्यालय के संस्थापक आर्यसमाज कलकत्ता ने कोर्ट से यह प्रार्थना की है कि वर्त्तमान परिस्थितियों को ध्यान में रखते हुए जबतक अन्य स्थगन आदेशों का निर्णय नहीं हो जाता तबतक के लिए संस्थापक आर्यसमाज को सर्वाङ्गीण परिपूर्ण प्रबन्ध समिति विशेष संविधान के अनुसार बनाने का अधिकार दिया जाय।

प्राथमिक विभाग में इस समय लगभग ८०० छात्र एवं १४ अध्यापक हैं। विद्यालय ७४, अमहर्स्ट रो में दिन के समय एवं ३३ सी, मदन मित्रा लेन में प्रातः चलता है। माध्यमिक एवं प्राथमिक दोनों विभाग सरकारी सहायता प्राप्त हैं। दोनों विभोगों में वैदिक धर्म की शिक्षा दी जाती है और प्रत्येक शनिवार को सामूहिक यज्ञ होता है एवं समय-समय पर विद्वानों के प्रवचन भी कराये जाते हैं।

## क्रान्ति केन्द्र

आर्य समाज मन्दिर : आर्यसमाज कलकत्ता की भूमि स्वदेशी आन्दोलन की भूमि रही है। यहाँ लाला लाजतराय, बाल गंगाधर तिलक और बिपिन चन्द्र पाल जैसे स्वदेश भक्त क्रान्तिकारी राष्ट्रीय नेताओं के व्याख्यान हो चुके हैं। यह मन्दिर-निर्माण के पूर्व का इतिहास है। प्रसिद्ध क्रान्तिकारी अमर शहीद भगत सिंह दो दो बार कलकत्ता प्रवास के दौरान आर्यसमाज मन्दिर में केवल ठहरे ही नहीं थे वरन् यहाँ पर इस पवित्र वेद मन्दिर में क्रान्तिकारी न केवल निवास की दृष्टि से अपने को निरापद समझते थे अपितु कई-कई क्रान्तिकारी एक साथ इकट्ठे होकर क्रान्ति के कुछ कार्यों की योजना भी बनाते थे।

## सहायता कार्य

१९३४ के विहार के भूकम्प, १९४२ के मिदनापुर के समुद्री तूफान, बंगाल का अकाल, पूर्वी बंगाल का दुर्भिक्ष, साम्प्रदायिक दंगे से नोआखाली और त्रिपुरा में सहायता केन्द्र खोलना, हावड़ा स्टेशन पर शरणार्थी शिविर, विलोनिया केन्द्र खोलना एवं आर्यसमाज रिलीफ सोसाइटी की स्थापना, पूर्वी बंगाल विस्थापितों की सहायता इत्यादि सहायता कार्य से आर्यसमाज कलकत्ता का इतिहास भरा है। इस वर्ष २९-११-८७ से पण्डित प्रियदर्शन जी के निर्देशन में दिनाजपुर जिले के बाढ़ पीड़ित में १७५ कम्बल बाँटे गये।

## विद्यार्थी सहायता, उपदेशक सहायता

आर्यसमाज कलकत्ता द्वारा विद्यार्थी सहायता, वैदिक धर्म प्रचारक

एवं उपदेशक सहायता, महिला कल्याण इत्यादि पर प्रति वर्ष प्रचुर व्यय किया जाता है।

## निःशुल्क नेत्र शल्य चिकित्सा शिविर

आर्यसमाज कलकत्ता की युवा शाखा "आर्य युवा जन" द्वारा ४ वर्षों से प्रतिवर्ष निःशुल्क नेत्र शल्य चिकित्सा शिविर लगाया जाता है जिसमें ४०-५० रोगी प्रतिवर्ष मोतियाबिन्द जैसे नेत्र रोग से छुटकारा पाते हैं। गत वर्ष नवम्बर में लगभग ४८ रोगियों का आपरेशन आर्यसमाज के ऊपरी हाल ( श्रीमती सुवादेवी पोद्दार हाल ) में ८ नवम्बर को किया गया। शिविर १३ नवम्बर तक चला जिसमें आर्य युवाजन के उत्साही कार्यकर्त्ताओं ने बड़ी लगन से रोगियों की देखभाल की। रोगियों को दूध, फल, भोजन, दवा सब मुफ्त दी गई। इस वर्ष चिकित्सा शिविर अप्रैल १९८९ में लगेगा।

## पुस्तकालय एवं विक्री विभाग

आर्यसमाज मन्दिर में प्रवेश करते ही दक्षिण पार्श्व में समाज का अपना वाचनालय है जिसके खुलने का समय प्रातः ७ से ११ बजे तक तथा संध्या ४ से ८ बजे तक है। वाचनालय में देश में प्रकाशित विविध भाषाओं के समाचार पत्रों एवं सांस्कृतिक पत्रिकाओं की सुव्यवस्था है।

पुस्तकालय में सहस्रों पुस्तकें हैं। इनकी सूची समय-समय पर बनती सुधरती रहती है। आर्यसमाज में आरम्भ से ही पुस्तकालय रहा है। इसमें महत्वपूर्ण पुस्तकें क्रय करके रख दी जाती रही हैं। सदस्यों को पढ़ने के लिये पुस्तकें देने को एक अलग रजिस्टर है जिसमें सदस्यों को दी जाने वाली पुस्तकें इत्यादि अंकित कर दी जाती हैं।

जिस समय गोविन्दराम हासानन्द का प्रकाशन कार्य कलकत्ता में था उस समय पुस्तकालय में विक्री विभाग खोला गया था। इस विक्री विभाग में आज भी पुस्तकें आती हैं। नूतन साहित्य आर्य सदस्यों को उपलब्ध होता रहता है। आर्यसमाज हजारों रुपयों का विनियोग पुस्तकों के खरीदने वेचने में करता है। इस समय श्रीघनश्याम मौर्य पुस्तकाध्यक्ष हैं।

## पुस्तक मेला

पिछले कुछ वर्षों में कलकत्ता में एक नई प्रवृत्ति का उदय हुआ है। यहाँ प्रतिवर्ष पुस्तक मेला लगता है जिसमें आर्यसमाज कलकत्ता के उत्साही कार्यकर्त्ता वैदिक साहित्य को नये लोगों तक पहुँचाने का प्रयत्न करते हैं।

## साप्ताहिक सत्संग

१ रविवारीय साप्ताहिक सत्संग

२ बाल सत्संग

३ आर्य-स्त्री समाज कलकत्ता महिला सत्संग

## महर्षि दयानन्द दातव्य औषधालय

महर्षि दयानन्द दातव्य औषधालय का प्रारम्भ प्रसिद्ध आर्य महोपदेश ठाकुर अमर सिंह जी (स्व० महात्मा अमर स्वामी जी) के कलकत्ता में १९५९ में प्रचारार्थ आने के समय से सम्पन्न कराये गये जो कुछ प्रमुख कार्यों में से एक है। ठाकुर अमर सिंह जी आयुर्वेद के कुशल जानकर हैं। उस समय आर्यसमाज कलकत्ता के कार्यालय का भार श्री दिनेश चन्द्र शर्मा पर था। इस प्रकार ठाकुर अमर सिंह जी और आयुर्वेद भास्कर श्री दिनेश जी शर्मा दोनों औषधालय के लिए सोने में सोहागा सिद्ध हुए। इनके साथ सहयोग श्री अमृत नारायण झा सहायक का कार्य करने लगे। आर्यसमाज मन्दिर भवन में प्रवेश करते समय बायीं ओर दातव्य औषधालय है। औषधालय को व्यवस्था का भार आर्यसमाज के किसी वरिष्ठ अधिकारी कार्यकर्ता पर रहता है। श्री छबील दास सैनी, श्री रलियाराम गुप्त, श्रीमती विद्यावती दत्त औषधालय की व्यवस्था और आर्थिक स्थिति को सुधारने में सहयोग करते रहते हैं। औषधालय के वार्षिक विवरण को देखने से पता चलता है कि वर्ष भर में लगभग २७००० रोगियों की चिकित्सा की गयी। प्रतिदिन रोगियों की संख्या लगभग ९० रहती है। औषधालय पर वार्षिक व्यय १९०००) के लगभग आता है, वर्तमान में

औषधालय चिकित्सक कविराज श्री अमृतनारायण झा हैं। वे बड़ी सूझ-बूझ और लगन के साथ अधिकांश औषधियों का निर्माण आर्यसमाज मन्दिर में ही करते हैं। अधिकारियों में श्री छबील दास सैनी औषधालय की व्यवस्था करते हैं और श्रीमती विद्यावती दत्त आर्थिक सहयोग पर ध्यान रखती हैं तथा प्रतिवर्ष लगभग ६०००) स्वयं एकत्र करके लाती हैं।

## रविवारीय साप्ताहिक सत्संग

आर्यसमाज कलकत्ता के प्रमुख साप्ताहिक सत्संग में प्रत्येक रविवार को प्रातः यज्ञ पं० नचिकेता भट्टाचार्य के सान्निध्य में प्रातः ८ से ९ बजे तक होता है। सन्ध्या, हवन और भजन के साथ सत्यार्थ प्रकाश की कथा और फिर प्रमुख आध्यात्मिक उपदेश का कार्यक्रम रहता है। पुरुष, महिलायें सब मिलकर २०० से ३०० तक की उपस्थिति रहती है। इस समय सत्यार्थ प्रकाश की कथा का भार पं० रामनरेश जी शास्त्री जैसे स्वाध्याय-शील, परम विद्वान्. सिद्धान्त मर्मज्ञ के ऊपर है। आध्यात्मिक उपदेशों की कड़ी में प्रमुख व्याख्यान का भार पं० उमाकान्त उपाध्याय के ऊपर है। आर्यसमाज के अधिकारियों को इस बात का सन्तोष है कि विश्व विश्रुत् विद्वान् पं० अयोध्या प्रसाद जी, प्रसिद्ध वैदिक विद्वान पं० सुखदेव जी विद्या वाचस्पति, आचार्य पं० रमाकान्त जी शास्त्री की कड़ी में प० उमाकान्तजी जैसे विद्वान् प्रमुख व्याख्यान के लिये उपलब्ध हो गए हैं। पं० उमाकान्त उपाध्याय के व्याख्यान की अपनी अलग शैली है। गहन से गहन दार्शनिक बातों को भी बड़ी सहजता से अपने श्रोताओं में उतार देते हैं। बहुत से लोग तो केवल पण्डित जी के व्याख्यान सुनने के लिए आते हैं। आजकल कुछ वर्षो से उपनिषदों की कथा चल रही है।

## बाल सत्संग

आर्यसमाज कलकत्ता अल्प-वय बालक बालिकाओं में धार्मिक भावना के प्रचार की दृष्टि से बाल-सत्संग का आयोजन करता है। वर्षों से यह कार्यक्रम पं० प्रियदर्शन जी सिद्धान्त भूषण के सान्निध्य में होता

हैं। पं० जी बच्चों को सन्ध्या, अग्निहोत्र, भजन इत्यादि सिखाते हैं। उन्हीं से अभ्यास कराते हैं। बच्चों में पूरा पुरोगम पर्याप्त प्रिय हैं। वार्षिकोत्सव के समय बच्चों के इस प्रोग्राम का सार्वजनिक रूप से प्रदर्शन होता है और उन्हें पुरस्कार भी दिया जाता है। बच्चों की संख्या बढ़ते रहना भी स्वाभाविक है किन्तु औसत में ५० के लगभग बच्चे इस कार्यक्रम में भाग लेते हैं।

## आर्य स्त्रीसमाज कलकत्ता

आर्य स्त्रीसमाज की स्थापना सन् १९५२ ई० में हुई। माता विद्या वती सभरवाल, श्रीमती बीरांवाली मनचन्दा आदि ने उत्तर कलकत्ता की महिलाओं के लिये आर्यसमाज कलकत्ता में आर्य स्त्रीसमाज की स्थापना कर डाली। वर्तमान में आर्य स्त्रीसमाज के सदस्याओं की संख्या लगभग ४० है। माता केकनवती बंसल इसकी प्रधाना तथा श्रीमती सुमना आर्या इसकी मन्त्री हैं।

## महिला सत्संग

आर्यसमाज कलकत्ता का महिला सत्संग प्रत्येक बुधवार को अपराह्न में लगा करता है। सन्ध्या, हवन, भजन, कथा, उपदेश सारे कार्यक्रम आदरणीय पं० प्रियदर्शन सिद्धान्तभूषण जी की देखरेख में सम्पन्न होते हैं।

## बंगला सत्संग

आर्यसमाज कलकत्ता में बंगला सत्संग बहुत दिनों तक पं० दीनबन्धु जी वेदशास्त्री के द्वारा होता रहता था। पं० दीनबन्धु जी वेदशास्त्री बड़े कुशल प्रचारक एवं मिशनरी कार्यकर्त्ता थे, परन्तु पं० दीनबन्धु जी वेदशास्त्री के पश्चात् यह कार्य शिथिल-सा पड़ गया। पर अब पुनः पं० नचिकेता भट्टाचार्य द्वारा संचालन हो रहा है

## बंगला साहित्य प्रचार

आर्यसमाज के सिद्धान्तों एवं वैदिक धर्म के प्रचारार्थ आर्यसमाज कलकत्ता द्वारा समय-समय पर बंगला पुस्तकों का प्रकाशन एवं वितरण किया जाता है। इसके अतिरिक्त और भी लघु पुस्तिका ( ट्रेक्ट )का

प्रमाशित होता रहता है। पूना प्रवचन (उपदेश मंजरी) का वंगला अनुवाद एवं आर्याभिविनय, दयान्नद चरित्र का वंगला अनुबाद तथा पं० प्रियदर्शनजो सिद्धान्तभूषण द्वारा अनूदित आर्यसमाज कलकत्ता का इतिहास वंगलाभाषा में छप चुका है।

## साहित्यिक कार्य

आर्यसमाज कलकत्ता ने प्रारम्भ से ही पर्याप्त साहित्यिक कार्य किया। प्रारम्भ में श्री गोविन्दराम हासानन्दजी जब आर्यसमाज के पुस्तकाध्यक्ष और मंत्री के पदों पर थे। उस समय जो साहित्यिक सेवा का कार्य आरम्भ किया, वह निरन्तर बढ़ता हो गया। पं० अयोध्या प्रसाद, पं० सुखदेव विद्यावाचस्पति और प० रमाकान्त जी शास्त्री, ठा० नमर सिंह जी आर्य पथिक एवं पं० प्रियदर्शन जी द्वारा अनेकानेक साहित्य का सृजन किया गया। पं० उमाकान्त जो उपाध्याय का साहित्यिक कार्य "आर्यसंसार" के सम्पादन से आरम्भ होता है। इनके द्वारा लिखित पुस्तक आर्यसमाज कलकत्ता से प्रकाशित हुई जिनमें भगवान श्री कृष्ण, श्रावणी उपाकर्म, मूर्ति पूजा समीक्षा, अर्थशोच, आर्यसमाज का परिचय, वेदों में गोरक्षा या गोवध, हन्सामत की मिथ्या वाणी, कम्युनिज्म के मोर्चेपर स्वामी दयानन्द, श्राद्ध तर्पण, वेद में नारी, काशी शास्त्रार्थ : एक समीक्षा प्रमुख हैं। डा० योगेन्द्र कुमार शास्त्री का 'त्रैतवाद का उद्भव और विकास' का प्रकाशन आर्य समाज कलकत्ता द्वारा किया गया। भारतीय स्वतन्त्रा संग्राम म आर्य समाज की दिन प्रमुख स्थान रखता है। "आर्य-संसार" के विशेषांक के रूप में "आनन्द संग्रह" एवं स्वामी नित्यानन्द के 'व्याख्यानमाला' ग्रन्थ प्रकाशित हुए। बंगला भाषा एवं देवनागरी लिपि में मूल लेखक सत्यबन्धु दास द्वारा लिखित श्री दयानन्द चरित्र का बंगला एवं हिन्दी अनुवाद विशेपांक की कड़ी के रूप में गत वर्ष सत्य उपदेशमाला प्रकाशित हुआ तथा इस वर्ष आर्य-संसार के विशेषांक के रूप में धर्म का आदि श्रोत प्रकाशित हुआ है।

## आर्य संसार मासिक पत्र

आर्यसमाज कलकत्ता द्वारा एक मासिक पत्र का प्रकाशन पं० उमाकान्त उपाध्याय के सम्पादकत्व में होता है। यह व्यवसायिक पत्रिका नहीं है। इसका मूल्य नाममात्र का है। इसके प्रकाशन के पीछे अपने सहयोगियों से सम्पर्क स्थापित रखने के साथ ही सैद्धान्तिक रूप में कुछ सेवा करना है। साहित्य-सेवा की दृष्टि से आर्यसमाज कलकत्ता के वार्षिकोत्सव पर प्रकाशित विशेषांकों का विशेष महत्व है। इसी कड़ी में आर्यसमाज कलकत्ता ने विभिन्न अनुपलब्ध साहित्य का प्रकाशन किया। इसका प्रकाशन नियमिय रूप से १९५८ ई० से हो रहा है।

## विद्यार्थी सहायता

आर्यसमाज कलकत्ता विद्यार्थी सहायता के मद में प्रायः विद्यालयों एवं गुरुकुलों में पढ़ने वाले छात्रों को अपना सहयोग देता रहता है। वर्त्तमान में उड़ीसा के पानपोष स्थित गुरुकुल को आर्यसमाज द्वारा सहयोग दिया जा रहा है।

एक छात्र को आन्ध्रप्रदेश, उड़ीसा, मेरठ, बनारस में प्रत्येक को छात्रवृत्ति दी जाती है।

## पेय जल सेवा

विगत कई वर्षों से आर्यसमाज मन्दिर के सामने ही आर्यसमाज कलकत्ताके संरक्षण में श्रीमती महादेवी चेरीटेबुल ट्रस्ट की ओर से एक सुन्दर स्वच्छ प्याऊ चल रहा है।

इस वर्ष से प्याऊ के लिये श्रीमती चम्पादेवी की ओर से ३००) मासिक दान मिल रहा है।

## पर्वोत्सव श्रावणी एवं वेद सप्ताह

आर्यसमाज कलकत्ता द्वारा नव शस्येष्टि, दीवाली, विजयादशमी, ऋषि निर्वाण दिवस, आर्यसमाज स्थापना दिवस आदि पर्व मनाये गये।

इनके अतिरिक्त श्रावणी पर यजुर्वेद पारायण यज्ञ पं० उमाकान्तजी उपाध्याय के अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ।

शास्त्रार्थ महारथी पं० शांति प्रकाश जी एवं पं० रुद्रदत्त शास्त्री वेद कथा का सुन्दर आयोजन श्रावणी पूर्णिमा से कृष्णजन्माष्टमी तक किया गया। इस महायज्ञ में पं० उमाकान्त उपाध्याय, पं० शिवनन्दन प्रसाद वैदिक, पं० प्रियदर्शन सिद्धान्तभूषण, पं० रामनरेश शास्त्री, पं० श्रीकान्त उपाध्याय एवं पं० आत्मानन्द शास्त्री ने ऋत्विज का भार संभाला। इस महत् पर्व समारोह का समापन श्री कृष्ण जन्माष्टमी पर्व के साथ समपन्न हुआ।

## बिजया दशमी व दीपावली पर्वोत्सव

उपरोक्त उभय पर्वों के अवसर पर विशेष यज्ञ का कार्यक्रम सम्पन्न हुआ। बिजयदशमी पर्व प्रधान श्री सीताराम आर्य की अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ जिसमें वक्ता श्री श्रीराम आर्य, श्री वैद्यनाथ शास्त्री, श्रीमती सुनीति शर्मा, श्री श्रीनाथदास गुप्त एवं पं० रामकृष्ण शास्त्री थे। ऋषि निर्वाण दिवस एवं दीपावली पर्व श्री सीताराम आर्य की अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ जिसमें श्री मनीराम आर्य, पं० देवनारायण तिवारी, श्री श्रीनाथदास गुप्त, श्री कुलभूषण सभरवाल, श्रीराजेन्द्र प्रसाद जायसवाल, श्री देवीप्रसाद मस्करा आदि के व्याख्यान हुए।

## शुद्धि संस्कार ( वैदिक धर्म प्रवेश )

१—दिनांक २५-४-८८ को इ० एच० टिप्पू इस्लाम धर्म त्यागकर पं० आत्मानन्द शास्त्री के पौरोहित्य में वैदिक धर्म में दीक्षित हुए।

२—दितांक १-५-८८ को मिली पीटर ईसाई धर्म त्यागकर पं० आत्मानन्द शास्त्री के पौरोहित्य में वैदिक धर्म में दीक्षित हुई।

३—दिनांक २६-५-८८ को कु० रेहाना खान इस्लाम धर्म त्याग कर पं० आत्मानन्द शास्त्री के पौरोहित्य में वैदिक धर्म में दीक्षित हुईं। इनका नाम नेहा कुमारी रखा गया।

४—कल्याण मंडल दिनांक २०-७-८८ को क्रिश्चयन धर्म त्यागकर प० प्रियदर्शन जी के पौरोहित्य में वैदिक धर्म में दीक्षित हुए। इनका नया नाम श्री आशीष आर्य पड़ा।

५—दिनांक ११-९-८८ को श्रीमती फामीदा हुसेन पं० प्रियदर्शन सिद्धान्तभूषण के पौरोहित्य में इस्लाम धर्म त्यागकर वैदिक धर्म में दीक्षित हुईं। इनका नाम शुभाश्री राय पड़ा।

## शुद्धि तिलक एवं विवाह संस्कार

इस वर्ष हमारे आर्यसमाज मन्दिर में हमारे योग्य पुरोहितों द्वारा ५ शुद्धियाँ २३ विवाह संस्कार तथा ३१ वाग्दान (तिलक समारोह) कराये गए।

## वार्षिकोत्सव

वार्षिकोत्सव हमारे समाज का विशेष आकर्षण, प्रचार-प्रसार का स्रोत तथा महान धर्म वृद्धि का आयोजन है। इस अवसर पर हमारे आगन्तुक विद्वानों के अतिरिक्त यहाँ के भी विद्वज्जन अपनी सेवाओं से समाज को कृतार्थ करते हैं। वार्षिकोत्सव सदैव दिसम्बर के अन्तिम सप्ताह में होता है, जिसका आयोजन ९ दिनों तक बड़े धूमधाम से चलता है। उत्सव में अन्य धार्मिक कार्यक्रमों के अतिरिक्त समय समय पर विशेष सम्मेलनों का भी आयोजन होता है। शंका समाधान आदि जैसे कार्यक्रम विधिवत् सम्पन्न होते हैं।

इस वर्ष आर्यसमाज कलकत्ता का १०३सरा वार्षिक समारोह दिनांक २४ दिसम्बर ८८ से १ जनवरी १९८९ ई० तक मुहम्मद अली पार्क में मनाया गया।

इस समारोह पर सामवेद पारायण यज्ञ का आयोजन किया गया। इसके ब्रह्मा थे आचार्य उमाकान्त उपाध्याय एवं ऋत्विज थे पं० रामनरेश शास्त्री, पं० प्रियदर्शन सिद्धान्तभूषण, पं० श्रीकान्त उपाध्याय, पं० आत्मानन्द शास्त्री एवं पं० शिवनन्दन प्रसाद वैदिक।

विद्वानों वक्ताओं में (१) आचार्य प्रेमभिक्षु जी (मथुरा) (२) डा० ओम दत्त शर्मा (मेरठ) (३) श्री वृजपाल शास्त्री बम्बई (४) प्रो० अनूप सिंह (५) श्रीमती सावित्री देवी शर्मा (६) श्री दिनेश दत्त आर्य इत्यादि ने पधार कर उत्सव को सफल बनाया। वेद सम्मेलन, महिला सम्मेलन, राष्ट्रीय एकता सम्मेलन, आर्य संस्कृति सम्मेलन इत्यादि आयोजित हुये।

## स्थिर निधियाँ

श्री जगदीश तिवारी द्वारा २०,०००) का आर्यसमाज कलकत्ता a/c श्रीमती हौसला देवी तिवारी के नाम पर स्थिरनिधि खोला गया जिसके व्याज से दयानन्द धर्मार्थ औषधालय में दवा आदि क्रय किया जायेगा।

आर्यसमाज कलकत्ता a/c सरोज अरोड़ा के नाम पर १०,०००) का एक स्थिरनिधि स्थापित की गई है जिसके व्याज को वार्षिकोत्सव के अवसर पर यज्ञ के लिए खर्च की जायेगा।

## श्रद्धाञ्जलियाँ

१. श्री वीरसेन वेदश्रमी
२. श्री हृदय नारायण झा
३. आचार्य विश्वबन्धु शास्त्री
४. श्रीमती करतार देवी
५. आचार्य वैद्यनाथ शास्त्री
६. श्रीमती सरोज आहूजा
७. श्री कृष्णचन्द्र अग्रवाल

८. श्री गोपीनाथ चौधरी
९. श्री सन्तराम बी० ए०
१०. श्री गजानन्द आर्य की दादी जी
११. श्री विष्णु कान्त शास्त्री की धर्मपत्नी
१२. आचार्य रामानन्द शास्त्री
१३. श्रीमती सत्यवती शालवाले
१४. श्री मोती लाल
१५. श्री दिनेश चन्द्र शर्मा
१६. श्री कृष्ण प्रधान

## धन्यवाद ज्ञापन

आर्यसमाज कलकत्ता के कर्मठ कार्यकर्ताओं, अन्तरंग के सदस्यों एवं कर्मचारियों के हार्दिक सहयोग से वर्तमान वर्ष का कार्य पूर्ण हुआ, अतः इन सभी महानुभावों के प्रति आभार प्रदर्शित करते हुए सबका हार्दिक धन्यवाद करते हैं

आशा है, भविष्य के लिये भी वैदिक सिद्धान्तों के प्रचार निमित्त जो भी योजना बनायी जावेगी उसमें आप सबका पूर्ण सहयोग प्राप्त होता रहेगा।

**रुलियाराम गुप्त** — प्रधान

**राजेन्द्र प्रसाद जायसवाल** — मन्त्री

# हार्दिक आभार

आर्यसमाज कलकत्ता, १९ विधान सरणी के १०३ सरे वार्षिकोत्सव (दिनांक २४ दिस० '८८ से 1 जनवरी १९८९ ई०) के उपलक्ष्य में जिन श्रीमन्त महानुभावों ने समारोह के सम्बन्ध में स्वेच्छा से प्रेमपुर्वक धन राशि अर्पित की है या अर्पन करने का वचन दिया है उन सभी दान दाताओं के हम हृदय से आभारी हैं।

इनके अतिरिक्त जिन व्यापारियों, प्रतिष्ठानों के मालिकों ने आर्य-संसार स्मारिका में विज्ञापन देकर हमें सहायता की है उनका हम हार्दिक धन्यवाद करते हैं।

इतना ही नहीं, जिन नर-नारियों ने धन या विज्ञापन संचित करने में घर का कारोबार स्थगित करके, स्वल्प समय में रात-दिन अथक परिश्रम किया है और इस स्मारिका को भी सफल बनाया है उनका किन शब्दों में हम आभार प्रकट करें ? वे भी हमारे स्नेह और धन्यवाद के पात्र है।

अपने अन्तरंग साथियों, उत्साही नवयुवक मित्रों एवं उन सभी सह-योगियों, जिनकी निष्ठा, संकल्प और श्रम से हम अपने ध्येय तक पहुँच सके हैं, का आभार प्रकट करते हैं। परम पिता परमेश्वर की अपार कृपा से यह सब सम्पन्न हुआ है।

हम उन विद्वानों और विदुषियों को भी धन्यवाद दिये बिना नहीं रह सकते जिन्होंने देश के विभिन्न अंचलों से पधार कर अपने व्याख्यानों द्वारा हमें प्रोत्साहित एवं अनुगृहीत किया है।

रुलियाराम गुप्त
प्रधान

राजेन्द्र प्रसाद जायसवाल
मन्त्री

# आर्य समाज के नियम

१—सब सत्यविद्या और जो पदार्थ विद्या से जाने जाते हैं उन सबका आदि मूलरमेश्वर है।

२—ईश्वर सच्चिदानन्दस्वरूप, निराकार, नर्वशक्तिमान, न्यायकारी, दयालु, अजन्मा, अनन्त, निर्विकार, अनादि, अनुपम, सर्वाधार, सर्वेश्वर, सर्वव्यापक, सर्वान्तर्यामी, अजर, अमर, अभय, नित्य पवित्र और सृष्टि-कर्त्ता है। उसीकी उपासना करनी योग्य है।

३—वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है। वेद का पढ़ना-पढ़ाना और सुनना सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है।

४—सत्य के ग्रहण करने और असत्य को छोड़ने में सदा उद्यत रहना चाहिए।

५—सब काम धर्मानुसार अर्थात् सत्य और असत्य को विचार करना चाहिए।

६—संसार का उपकार करना इस समाज का मुख्य उद्देश्य है। अर्थात् शारीरिक, आत्मिक और सामाजिक उन्नति करना।

७—सबसे प्रीति पूर्वक धर्मानुसार यथायोग्य वर्तना चाहिए।

८—अविद्या का नाश और विद्या की वृद्धि करनी चाहिए।

९—प्रत्येक को अपनी उन्नति से सन्तुष्ट न रहना चाहिए, किन्तु सबकी उन्नति में अपनी उन्नति समझनी चाहिए।

१०—सब मनुष्यों को सामाजिक सर्वहितकारी नियम पालने में परतन्त्र रहना चाहिए। और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतन्त्र रहें।

# विज्ञापन-सूची

| विज्ञापन | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| मैनी वाच कम्पनी | १ |
| साकेत मोटर्स | २ |
| सिंह एण्ड सन्स | ३ |
| श्री शीतल प्रसाद आर्य एण्ड सन्स | ४ |
| बागेश्वरी राम शिवनारायण | ५ |
| दीपा इन्टरप्राईजेज | ६ |
| रघुबीर प्रसाद गुप्त एण्ड सन्स | ७ |
| एम० ए० स्टील ट्रेडर्स | ८ |
| जे० एम० कारपोरेशन | ९ |
| शीतल प्रसाद काली प्रसाद | १० |
| विक्टोरिया कारपोरेशन ( इण्डिया ) | ११ |
| गोविन्द ब्रादर्स | १२ |
| इञ्जीनीयर्स ( इण्डिया ) कारपोरेशन | १३ |
| दिनेश इलेक्ट्रिक कम्पनी | १४ |
| ट्रांजीस्टर क्लाक इण्डस्ट्रीज | १५ |
| आ० सी० ट्रेडिंग कम्पनी | १६ |
| के० आर० स्टील यूनियन लि० | १७ |
| नवीन ट्रेडिंग कारपोरेशन | १८ |
| श्याम ट्रेडिंग कम्पनी | १९ |
| शीतल प्रसाद विन्ध्याचल प्रसाद | १९ |
| माउण्टेड पॉन्ट्स सप्लायर्स | २० |
| कानपुर स्टील ट्रेडर्स | २१ |

## विशेष-विज्ञापन

| विज्ञापन | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| स्वर्गीय श्री देवराज आर्य की स्मृति में | ६ |
| राजाराम जायसवाल | ७ |
| न्यू पटना ट्रान्सपोर्ट एजेन्सी | ८ |
| के० बी० सभरवाल एण्ड ब्रादर्स | ९ |
| फास्ट एण्ड सेफ ट्रान्सपोर्ट | १० |
| जयभारत बकेट इण्डस्ट्रीज | ११ |
| रानपाड़ा इण्डस्ट्रीज | १२ |
| सैनी इण्टरनेशनल | १३ |
| श्री गणेश विन्देश्वरी प्रसाद | १४ |
| सागर सिलाई मशीन | १५ |
| मेवाललाल सुरेशचन्द | १६ |
| ब्लेकर एण्ड कम्पनी प्रा० लि० | १७ |

## आवरण पृष्ठ

| | |
|---|---|
| श्री रोडवेज प्रा० लिमिटेड | द्वितीय |
| ट्रान्सपोर्ट कारपोरेशन आफ इण्डिया लिमिटेड | तृतीय |
| दोषी सेन फेब्रिको | चतुर्थ |

आर्यसमाज कलकत्ता के १०३सरे वार्षिकोत्सव के अवसर पर
हमारी हार्दिक शुभकामनायें :

ओ३म् समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्
समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः, समानेन वो हविषा जुहोमि ॥

हों बिचार समान सबके चित्त मन सब एक हों ।
ज्ञान देता हूँ बराबर भोग्य पा सब नेक हों ॥

## स्वर्गीय श्री देवराज आर्य की स्मृति में



**यतेन्द्रकुमार आर्य**
१५७, बी० के० पाल एवेन्यू
कलकत्ता-५

॥ ओ३म् ॥

महे नो अद्य बोधयोषो राये दिवित्मती।
यथा चिन्नो अबोधयः सत्यश्रवसि
वार्य्येसुजाते अश्वसूनृते। ॥ ४२१ ॥ सामवेद ॥

भावार्थः—इसमें ऊषा की प्रसंशा के साथ-साथ परमात्मा का यह उपदेश है कि जो लोग ऊषा काल प्रभात-वेला में जागते हैं वे उद्यमी, कर्मण्य और धनधान्य आदि ऐश्वर्यशाली होते हैं। और जो स्त्री ऊषा के समान गुण कर्म स्वभाव वाली होती है उसके घर में लक्ष्मी निवास करती है।

॥ ओ३म् ॥

जिनकी महत्ता का न कोई पा सका है भेद भी
संसार में प्राचीन सबसे हैं हमारे वेद ही।
इन्जील और कुरान आदिक थे न तब संसार में।
हमको मिला वर वेद वैदिक बोध जब संसार।
—भारत-भारती अ० ख०

॥ ओ३म् ॥



ओ३म्

यस्यामन्न व्रीहियवौ यस्या इमा पञ्च कृष्टयः ।
भूम्यै पर्जन्यपत्न्यै नमोऽस्तु वर्षमेदसे ॥
अ० बृ० सू० ४२

पद्यानुवाद

यहाँ अन्न जो चावल उपजे पाँचों प्रजा बसें सुखसार
वर्षा मेघ मुदित माता को होवे नमस्कार बहुबार ॥

॥ ओ३म् ॥




# Kanpur Steel Traders

IRON & STEEL MERCHANTS

C. R. Sheet, B. P. Sheet. Sheet Cutting, C. R. Coil

Cut Coil Def. Strips Mise Scraps.

67B, Kailash Bose Street.
Calcutta-700006

**

Godown :

286/287, G. T. ROAD,

SALKIA. HOWRAH

With the best Compliments of

# Artech Trade Centre



*Dealers in :*

ALL KINDS OF BALL BEARINGS

SPACE Donated by

Phone : Office : 39-3602
Resi. : 54-3836

# MINERAL TRADING CORPORATION

***Dealers in :***

**Ferro Alloys And Manufacturer of Magnesite Ramming Mass**

●

## Mineral & Ceramist CO.

***Manufacturing & Processing of :***

**Magnesite Ramming Mass T. C. Dolomite & Sintered Dolomite**

***Works :***
**99, B. T. Road**
**(Inside Panihati Nursing Home**
**Sodepur, 24 Pgs. ( W. B. )**
**Phone : 58-3633**

***Sales Office :***
**2/B, Jadulal Mullick Road**
**Calcutta-700006**
**Phone : 39-3602**
**54-3836**

आर्यसमाज कलकत्ता के १०३ वें वार्षिकोत्सव पर

हमारी हार्दिक शुभकामनाएँ

## हिन्दुस्तानी केसर कस्तूरी भण्डार

**बाजार चूड़ह बेरी**

**अमृतसर ( पंजाब )**

केसर, हींग, मोती, शिलाजीत, किराना, जड़ी-बूटी व आयुर्वेदिक औषधियों के थोक विक्रेता।

---

## विशाल ट्रैक्टर स्पेयर्स

**४, खेरू प्लेस**

**कलकत्ता**

---

॥ ओ३म् ॥

Phone : 35-3992

## U. P. Steel Traders

*Dealers in :*

"IRON STEEL" Merchants C. R. C. & B. P. Sheet & General Order Suppliers

77, Kailash Bose Street, Calcutta-700006

---

With best compliments of :

Gram : "FACILITIES"

Phone : 25-1603

## Kedia Brothers Ltd.

138, Canning Street.

Calcutta-700001

( Engineers & Mill Stores Merchants. )

॥ ओ३म् ॥






॥ ओ३म् ॥

*With best Compliments of :*

# SHREE BHAGWATI INDUSTRIES

**Govt. Approved Contractors & Fabricators**

*Manufacturers of :*

**Electrical Conduits, Furniture Tubes, Lancing Tubes**
**M. S. Pipe Round & Square**
**( Registered S. S. I. Unit )**

**Office :**
134/1, Mahatma Gandhi Road
Calcutta-70 ˈ 007
Phone : 38-4933

**Factory**
69, Dharmtolla Road
Ghusory, Howrah
Phone : 66-4296

|| ओ३म् ||

*With the best Compliments of*

# R. C. M. Trading Compny.

25/2, Khetro Mittro Lane,

( Salkia Howrah )



## Ramjee Trading Corporation

Iron & Steel Merchants.

C. R. B. H. & H. R. Sheet.

AND

Shearing All Types of Sheet.








With the Best Compliments of

# M/s Phenoweld Polymer Pvt. Ltd.

Saki Vihar Road,
Bombay 400072



*Manufacturers of* :.

Polyma Fabric Rolling Mill Water Cooled
Roll Neck Bearings-Range From
6 "Mill Upto 46" Mill size Bearing



Commander Brand

1. W. C. Seat Covers
2. Bathroom Cabinets
3. Acrylic Bath Tubs





आर्य-समाज कलकत्ता के १०३ रा वार्षिक विशेषांक के
शुभ अवसर पर हार्दिक शुभ कामना सहित :






**M|s MARTEX ( INDIA )**

आर्य-संमाज कलकत्ता, १९, विधान सरणी, कलकत्ता ६ के लिए प० उमाकान्त उपाध्याय, एम० ए० द्वारा संपादित एवं प्रकाशित तथा एसोशियेटेड आर्ट प्रिण्टर्स, ७/२, बीडन रो, कलकत्ता-६ में मुद्रित।